भी बनी रहती है। पर गुरु अक्षर से उसका मुख गांठ वाले धागे के समान रुद्ध हो जाता है। वह स्थूल होकर कान को कष्ट देता है। जैसे कालिदास का यह पद्य

अस्त्युत्तरस्यां दिशि देवतात्मा,
हिमालयो नाम नगाधिराजः।
पूर्वापरौ तोयनिधी वगाह्य,
स्थितः पृथिव्या इव मानदण्डः॥

उत्तर दिशा में देवता तुल्य हिमालय पर्वत है। वह पूर्व और पश्चिम समुद्रों का अवगाहन कर स्थित है अतः पृथ्वी का मानदण्ड जैसा लगता है।

यहाँ पहला अक्षर 'अ' तथा 'पू' गुरु है।

५—तोटक छन्द तीन तीन अक्षरों के योग से बना है। उसमें तीसरे अक्षर पर ही यति हो तो अच्छा लगता है। इससे अधिक या थोड़े अक्षरों पर यदि हो तो उसका ताल भी टूटता है। जैसे इस प्रकार का यह पद्य —

सज्जन पूजन शोभन शोभाम्,
मर्जय वर्जय दुर्जन संगम्।
दुस्तर संसृति सागर वेगे,
मज्जन कारण परखु सततम्॥

'सत्पुरुषों के सत्कार की होने वाली शोभा का अर्जन करो। दुर्जनों की संगति छोड़ दो। संसार रूपी कठिन सागर में यह डूबने से बचाता है।'

इससे अधिक या कम पर विराम जैसे तोटक के इस पद्य में—

त्वन्मुख चन्द्र निरीक्ष्य यदर्थो,
य सुखरामिह निर्मल नेत्रः।
मधुजनस्य पुर स्थित मेवत्,
सोमकवर्त्म न पश्यति चित्रम्॥

तुम्हारे मुखचन्द्र को देखने में जिसके नेत्र भलीभांति निर्मल हो जाते हैं वह फिर सब मनुष्यों के सामने के मार्ग को नहीं देखा करता। कैसा आश्चर्य है।'

इस पद्य में तीसरे अक्षर पर शब्द समाप्त नहीं होते अतः यहाँ विराम भी नहीं है जैसे दूसरे पाद में 'सुखराम्' के 'ख' पर शब्द समाप्त होना चाहिये था।

१०—शालिनी छन्द का बंध स्वभाव से शिथिल होता है। अतः मन्दी दीप शिखा के समान उसे यत्न से उद्दीपित करना चाहिये। शिथिल बंध जैसे ग्रन्थकार के इस पद्य में—

प्रोष खेदं प्रोषितानां दिशन्ती,
मान म्लानिं मानिनीनाम् दधाना।
गाढं सख्य सद्गुण म्लानि दाने,
चन्द्रस्य श्री दुर्जनस्येव जाता॥

'चन्द्रमा की आभा दुष्ट की संपत्ति के समान प्रवासियों को घार का क्लेश दे रही है; मानियों के मान को क्षीण बना रही है और श्रेष्ठ गुणों का कम करने में लगी है।'

यहाँ छोटे छोटे शब्दों में शिथिल बंध है, अतः असुन्दर लगता है।

११—यदि शब्द प्रत्ययान्त शब्दों के योग से तथा विसर्गों के द्वारा शब्द योजना कड़ी हो जाय तो यह छंद दीप्त हो जाता है अतः श्रेष्ठ है। जैसे ग्रंथकार का यह पद्य—

कान्ता मध्य स्थान वारांव याता,
तिर्यक् भिन्दतकी पत्र तीक्ष्णा।
मग्ना रिपवे कस्य निर्यान्ति भूयः,
प्रेमान्मोल स्वप्न काक्षी कटाक्षा॥

'पद्मलाक्षी युवतियों के प्रेम कटाक्ष करुणा से छूटते और चल तारों के अन्त भाग से सुन्दर हो जाते हैं। तिरछे निकलते हुए वे केतकी के पत्र जैसे तीक्ष्ण यदि किसी के चित्त में प्रविष्ट हो जायें तो फिर निकलते नहीं हैं।

१२—शिथिलता के कारण शालिनी का माधुर्य रुक जाता है जैसे किसी मंदाग्नि वाले व्यक्ति की रुचि दूध से और अधिक मंद हो जाती है।

१३—व्योमगता छंद के पादान्त यदि विसर्ग युक्त हों तो वह स्वाधीन सुन्दरी की भाँति और अधिक आकर्षक हो जाता है। जैसे ग्रंथकार का यह पद्य—

अत्र चैत्र समय निरन्तरः,
प्रोषिता हृदय कीर्ण पावकः।

भान्ति कामुक मनो विमोहना,
व्याल क्षोभ मलयाचलानिला' ॥

'यहाँ चैत्र मास में मलयाचल की हवायें निरन्तर बहती हैं। वे साँपों को भाँति चंचल बनी कामुकों के मन को मोह लेती हैं और प्रोषिताओं क हृदयों में पावक बखेर देती हैं।

इसमें प्रत्येक पाद के अन्त में विसर्ग हैं।

१४—यदि इसमें पाद के अन्त में विसर्ग न हों तो वह इसी प्रकार फीकी हो जाती है जैसे बिना प्रार्थना के प्रेम करने वाली मानिनी नायिका। क्षत्रश कवि का यह पद्य उदाहरण है'—

चंचलो जलमधीर लोचना,
लोचन प्रति शरीर शारितम्।
भाव प्राप्तमपि कान्त मुज्झितुम्,
कातरा शफर शङ्किनी मही॥

अधीर लोचना नायिका ने कान्त पर छिड़कने के लिये जल हाथ में लिया। पर नेत्रों के प्रतिबिंब से उसमें मछलियों की आशंका से कातर होकर फिर छोड़ दिया।'

यहाँ पादान्त में विसर्ग नहीं हैं।

१५—स्वागता छन्द क पादान्त में यदि 'आ' के अनन्तर विसर्ग हों तो उसकी चारुता बढ़ जाती है और वह काव्य सौन्दर्य के लिये अधिक उपयोगी होती है। जैसे म बकार का यह पद्य—

व्यावलन्ति तरसा जलधारा,
पान्थ संगमधृते परिहारा।
प्रान्त रत्ननिभ विद्युदुदाराः,
भाद्रप पृथुपयोधर हारा' ॥

'पथिकों के संगम क धैर्य को दूर करने वाली चंचल जल-धार गिरती हैं और भादप वर्षा के हार जैसे तथा उनके प्रान्त भाग की बिजलियाँ रत्न जैसी प्रतीत होती हैं।'

यही बात म बकार के इस पद्य में नहीं है'—

अंबरेष्वु भरलंबि पयोदे,
मत्त बर्हि रुचिरेद्रिनितंबे।
पुष्पधामनि कदंब कदंबे,
का रतिः पथिक कान्त विलंबे॥

'आकाश में जल के भार से बादल लटकने लगे हैं, पर्वतों पर मस्त होकर मयूर नाचने लगे हैं और एक एक कदंब पुष्पों का घर बन चुका है।

'पथिक, ऐसे समय में विलंब करने से तुम्हारी क्या गति होगी ?'

१६—तोटक छन्द वह प्रिय लगता है जिसके पदों में रूखे अक्षर हों तथा शीघ्र शीघ्र ताल और लय हों। जो चित्त को मथता सा है। जैसे मुरारि का यह पद्य:—

मद घूर्णित लोचन पट चरणम्,
घन राग मतंगज भरणम्।
कमल द्युति मुग्ध वधू वदनम्,
सुकृती पिबतीह सुधा सदनम् ॥

'मुग्धवधू के ऐसे मुख का जिसके नेत्र मद से घूर्णित होकर भौरे की भाँति घूमते हैं; जिसका राग घना हो जाता है, जो कामदेव के हाथों में आभूषण बनता है; कमल की सी जिसकी द्युति होती है और जो सुधा का सदन होता है—पुण्यात्मा लोग ही पान करते हैं।'

१७—वंशस्थ छन्द तब अमूल्य बन जाता है जब इसके पादों में असमस्त पदों का प्रयोग से संधि विच्छेद का सौन्दर्य हो या पादों के अंत में विसर्ग आते हों। जैसे बाणभट्ट का यह पद्य:

जयन्ति बाणासुर मौलिलालिता,
दशास्य चूडामणि चक्र चुम्बनः।
सुरासुराधीश शिखान्त शायिनः ॥
भवच्छिदस्त्र्यम्बक पाद पांसवः ॥

'बाणासुर का मस्तक जिनका लालन करता था; जो रावण की चूड़ामणियों के समूह को चूमते थे तथा जो सुर और असुरों के स्वामियों के शिर पर लोटते हैं इन अंधकार को दूर करने वाले शिवजी के चरण रेणुओं की जय हो।'

यहाँ पादान्त में विसर्ग हैं।

इसके विपरीत भी कवी का पद्य यह है —

नमामि भर्तोश्चरणांबुजद्वयं सशेखरैर्मौलिभिरीरि क्ष्मार्चनम्।
समस्त सामन्त किरीटवेदिका विटंक पाठास्तुठिना रुणां गुलि॥

'मर्दु के चरण कमलों को मैं प्रणाम करता हूँ जिनका मुकुटधारी मौखरी लोग अर्चन करते हैं तथा जिनकी लाल अंगुलियाँ समस्त सामंतों के किरीटों की वेदिका पर लोटती हैं।'

१८—द्रुत विलंबित तब अच्छा लगता है जब उसका प्रारंभ पदों के द्रुत विन्यास से तथा अवसान विलंबित विन्यास से होता है और पादों में संधियाँ नहीं होतीं। जैसे म अकार का यह पद्य—

कमल पत्रक वारि कणोपमम्
किमिय पासि सदा निधनं धनम्।
कलभ कर्ण चलाचल चंचलम्
स्थिर तराणि यशांसि न जीवितम्॥

'कमल पत्र की बूंद बिन्दुओं के समान अस्थिर धन की तू क्या रक्षा करता है? यह तो हाथी के बच्चों के कान की भाँति चंचल है। स्थिर तो यश होते हैं जीवन भी नहीं।'

इसमें समास होने पर भी पद संधि रहित हैं। म अकार के इस पद्य में पदों का विलंबित विन्यास है द्रुत नहीं।

निपतितां भ्रमतां विनिमज्जतां भविशतां प र गार इतैरपि।
तनुभृतां भव एव भवार्णवे भयमये भगवान् पर्यालंबनम्॥

'भय से भरे संसार रूपी समुद्र में गिरते हुए, चक्कर काटते हुए, डूबते हुए तथा अपने सैकड़ों परिवारों के साथ नीचे धँसते हुए प्राणियों के लिए भगवान शिव ही सहारा हैं।'

१९—महर्षिणी छन्द से तब हर्ष होता है जब उसके प्रत्येक पाद में मध्य भाग वाले तीन तीन अक्षरों के पद हों और शेष पदों का भाग द्रुत गामी हो। जैसे श्री हर्ष का यह पद्य—

दुर्वारां कुसुम शरव्यथां वहन्त्या,
कामिन्या यदभिहितं पुरः सखीनाम्।
तद्भूयः शिशु शुक सारिकाभिरुक्तं,
धन्यानां श्रवण पथातिथित्वमेति॥

'कामदेव की असह्य व्यथा को धारण करने वाली कामिनी ने सखियों के समक्ष जो कहा हो उसे तोता मैना के मुख से जो सुनते हैं वे धन्य हैं।'

इसके विपरीत म अकार का यह पद्य है—

यदमिह रवि तापे किं न शीर्णासि गुल्मे,
किमु दववहनैर्वा सर्वदाहं न दग्धा ।
यदहृदयजनोघैर्गुम्फितासि पर्णैर्न मिश्रे
रितर कुसुम मध्ये मालति प्रोज्झितासि ॥

'मालति यदि गुल्म में ही सूर्य की धूप से तुम मुरझा जाती या वन की आग से बिल्कुल जल जाती तो अच्छा होता। कठोर हृदय हीन लोगों ने तुम्हें दूसरे फूलों और पत्तों को न जानने वाले हृदय हीन लोगों ने तुम्हें दूसरे फूलों में गूंथ दिया है।'

यहाँ 'दहने' 'तापे' आदि में विसर्ग हैं। सम्पूर्ण पाद विसर्ग हीन जैसे कालिदास के इस पद्य में।

अथ स ललित योषिद् भ्रूलता चारु शृंगम्,
रति वलय पदाङ्के चाप मासज्य कण्ठे।
सहचर मधु हस्त न्यस्त चूताङ्कुरास्त्रः,
शतमख मुपतस्थे प्राञ्जलिः पुष्पकेतुः ॥

'इसके बाद कामदेव चंचल युवतियों की भौंओं के समान शृंग वाले धनुष को रति के वलय से चिह्नित अपने कंठ पर रखकर तथा अपने सखा वसन्त के हाथ में आम्र मंजरी का अस्त्र थमाकर हाथ जोड़े हुए इन्द्र के पास उपस्थित हुआ। इसके पहले दूसरे पद में कहीं भी विसर्ग नहीं है।

२१—मालिनी के दोनों पाद यदि द्वितीयार्ध में समस्त हों तो वह श्रेष्ठ होती है। वे ही यदि प्रथमार्ध में समस्त हों तो वह नहीं हो जाती है। गाम्भिनक के इस पद्यार्ध के पाद का द्वितीयार्ध समस्त है।—

करतरलित वीर्य कंचुकं कुचवतीनाम्
प्रति फलित मिहानी दीप मालाम्र मर्चि ।
स्तनतट परिणाहे भामिनीनां भविष्य,
न्मल पद लिपि लीला सूत्र पातं करोति ॥

'दीपक का लाल प्रकाश कंचुकों के बंधों को ढीला करने वाली युवतियों के घनस्तनों पर प्रति फलित होकर होने वाली नख क्षत की लिपि लीला का सूत्र पात कर देता है।' राज शेखर के इस पद्य में पाद के प्रथमार्ध में समास नहीं है।

इहहि नमधसमये मंजरी पुञ्ज रेणु,
मधुकरपटल देहा बद्ध देहे सरम्भ ।
तरल मलिन धमूहा हारि हुंकार कंठा,
पतति परि मलाढ्यो सुन्दरं सिन्दुवारम् ॥

यहां वसन्त के समागम में मौरि मंजरियों की रेणु में धवलित होकर आकर्षक हुंकार को कंठ में लिये हुए घने परिमल से सुन्दर बने चंचल सिन्दुवार पुष्प पर डेरा देकर गिरते हैं।

२४—मालिनी छंद में बेसुरे पन को साधारण भावुक भले ही समझ न सके पर वह सुनकर उद्वेग का अनुभव करता है। जैसे महेन्दु धाम के इस पद्य में:—

रहसि इव पुवृक्ता शीलिता तैल दीपे,
त्वदुप गत समृद्धे प्रेयसी श्रोत्रियस्य ।
किरति पट वासे हन्ति कर्णावतंसैः,
शमयति मणिदीप पाणि फूत्कानिस्वैः ॥

'तुमसे समृद्धि प्राप्त करने वाले श्रोत्रिय की प्रेयसी को तेल के दीपक का अभ्यास था। एकान्त में उसके पास उपाये गये तो वह मणि दीपकों को भी वस्त्रों से बुझाने लगी, कर्णावतंस उस पर फेंकने लगी और हाथ की या मुँह की वायु से उसे शान्त करने लगी।

२५—इसमें गुरु आदि की व्यवस्था ठीक है पर फिर भी त्वदुप गत समृद्धे' वाला पाद कानों का दुष्ट प्रतीत होता है।

२६—नर्कुट छंद में तब आता आता है जब उसमें पहले दो, फिर तीन, फिर चार और अन्त में पाँच अक्षरों पर विच्छेद हो। जैसे वीर देव के इस पद्य में:—

तव शत पत्र-पत्र मृदु ताम्र तल रुचिरतरा
चल कल हंस नूपुर वर ध्वनिना मुखर ।
महिप महासुरस्य शिरसि प्रसभं निहितः,
सकल महीधरेन्द्र गुरुतां क्रमसेव गतः ॥

'माता कमल पत्र जैसा कोमल एवं लाल तथा कल हंसों की सी मधुर ध्वनि वाले नूपुर से मुखर बना तुम्हारा चरण बलात् महिषा-

सुर के सिर पर रख गया तो वह समस्त पर्वतों से भी अधिक भारी कैसे हो गया ? इसी का यह पद्य इसके विपरीत है। —

सशिखि शिखेव धूम निचिता नन शैल गुहा,
सकपिश पन्नगेव यमुनोमव नील शिखा।
महिष महा सुरोप हित भासुर शूल करा,
बहुल निशेव भासि सतडिद् गुरु मेघ घटा॥

तुम महिषासुर पर रखे चमकते हुए शूल को हाथ में लेकर अग्नि शिखा से युक्त धूआं भरी भवन पर्वत की गुफा के समान, पीले सांप से युक्त यमुना में उठी नील शिखा के तुल्य और बिजली की रेखा से युक्त बादलों वाली कृष्ण पक्ष की रात्रि के तुल्य प्रतीत होती हो।'

२७—पृथ्वी छन्द समासरत कहा है। इसकी शोभा असमस्त पदों से होती है। समासों की मणियों से तो यह संकुचित और लघुसा हो जाता है। साहित्य के इस श्लोक में असमस्त पद हैं।

कचग्रह मनुग्रह दशनखंडनं मंडनम्,
दृगाञ्जन मर्मचनं मुखरसार्पणं तर्पणम्
मलाङ्गन मवर्दनम् दृढ मनाञ्जन पीडनम्।
करोति रति संगरे मकर केतन कामिनाम्॥

'कामियों के लिए कामदेव रतिकाल में कचग्रह को अनुग्रह, दंतक्षत को मंडन और मुखरस के प्रदान को तृप्ति बना देता है। इस समय तिरछी दृष्टि वंचना नहीं रहती। नख पीडन पीडन नहीं रहता एवं दृढता में आलिंगन की पीड़ा का न होना ही सुखदायक होता है। यहां बड़े-बड़े समास नहीं हैं। बड़े समास में चमत्कार के इस पद्य में हैं —

कचग्रह समुत्थ सत्कमल कोप पीडाजल
द्विरेक कल कूजितामुकृत सीत्कृतालंकृता।
जयन्ति सुरतोत्सव व्यतिकरे कुरंगीदृशाम्,
प्रमाद मद निर्भर प्रणयपुष्पितो विभ्रमा॥

'मृगनयनियों के सुरत काल के विभ्रमों की जय हो जिनमें कच ग्रहण के समय उत्पन्न कोप की पीड़ा से पीडित होकर कुसुम

करने वाले भौंरे के स्वर के समान सीत्कार रहते हैं और प्रमोद के आवेग में जिनमें प्रणय कुजनों की अधिकता होती है।'

२८—इसमें यदि आकार स गंभीर एवं ओजगुण प्रधान शब्दों का समास रहता है तो वह और अधिक दीर्घ सा लगता है। जैसे भट्टनारायण का यह पद्य—

मथ्य प्रलय मारुत क्षुभित पुष्करावर्तक,
प्रचंड घन गर्जित प्रतिरवानुकारी मुहु।
रव श्रवण भैरव स्थगित रोदसी कन्दरः,
कुतोऽद्य समरार्णवे रयमभूत पूर्व मुत ॥

'महाप्रलय की वायु से क्षुब्ध हुए पुष्करावर्तक मेघों के गर्जन का अनुकरण करने वाला, आकाश और पृथ्वी के अन्तराल को भरता हुआ, सुनने में भयंकर यह समर सागर का अभूतपूर्व शब्द आज किधर से सुनाई पड़ा!

२९—बीच बीच जिनमें विच्छेद रहते हैं ऐसे पदों से हरिणी छ द शोभन हो जाता है। दोष समासों को मंथर गति के शब्दों से यही फिर निःसन्द सा बन जाता है। दीपक कवि के इस पद्य में सरल पदों का प्रयोग है।

तनु घनतर क्रूर स्तेनाकुलां पिक्टाटवीम्,
तरति तरसा शौर्योत्सकात् स्वसार्थपराग जन।
पुरवर वधूलीला पसाक्टाक्ष वलाकुले,
नगर निकटे पन्था पान्थ स्फुटं दुरतिक्रम ॥

'पथिक, घने जंगलों का भयानक मार्ग लुटेरों के चोरों से क्रूर हुआ करता है पर अपने साथियों की सहायता एवं पुरुषार्थ बल से पुरुष उसे पार कर जाता है। पर नगरों के निकट तो यह नागरी वधुओं के लीला कटाक्षों से आकुल रहता है। यहाँ पार पाना कठिन है।

महेन्द्रराज के इस पद्य में पद मंथर हैं—

गुण परिचयस्तीर्थे वासस्थिरो भव पद्मता
मधुरतरदं वृत्तं सम्यक् वरो तप किं पुनः।
सरति सुमते मत्त्यां पातु दृशा ऽपनिमेषया,
वनिता विरमं वस्त्वाक्षेपं कथोऽपि सहासुभि ॥

आज तुम्हारा गुणों से परिचय है, तीर्थ पर वास है। दोनों पद तुम्हारे स्थिर हैं। शरीर दृढ़ है और वृत्त भी अच्छा है। फिर यह कितना विषम है कि जो निर्निमेष होकर देखने के लिये तुम्हारी ओर बढ़ता है उस तुम प्राणों के साथ खींच डालते हो।'

१—यदि तीन पादों में विश्राम वाले पद हों और चौथे में गति तरल हो तो यह छन्द और अधिक मनोहर बन जाता है। जैसे महेन्द्रराज का यह पद्य—

> उपपरिसरं गोदावर्याः परित्यजताध्वगा,
> सरणिमपरो मार्गस्तावद् भवद्भिः रवेक्ष्यताम्।
> इह हि विहितो रक्ताशोकः कयापि हताशया,
> चरणनलिनन्यासोदंचन् नवांकुर कंचुकः॥

पथिको गोदावरी की कछारों वाले इस मार्ग को छोड़ दो। आप दूसरा पथ देख लें। यहाँ तो किसी युवती ने हताश होकर अपने चरण कमल के आघात से रक्त अशोक पर नये अंकुर ला दिये हैं।'

२१—शिखरिणी छंद में समारोह होने से ओज आता है। यदि लुप्त विसर्गान्त पदों का प्रयोग हो तो यह अत्यन्त उन्नत हो जाता है। जैसे मुख्य कवि का यह पद्य—

> यथा रन्ध्रं व्योम्नश्चलजलद धूमः स्थगयति,
> स्फुलिंगानां रूपं दधति च यथा कीटमणयः।
> यथा विद्युज्ज्वालोल्लसन परि पिंगाश्च ककुभः,
> तथा मन्ये लग्नः पथिक तरुखंडे स्मरदवः॥

'चलते फिरते बादलों का धुआँ आकाश रंध्र को ओझल करता है, पटबीजने जो स्फुलिंगों का रूप धारण करते हैं और बिजली की ज्वालाओं से दिशायें जो पीली हो जाती हैं तो प्रतीत होता है कि पथिक रूपी तरु समूह में कामाग्नि लग गई है।'

यहाँ भाव और भाषा दोनों में समारोह है। भट्ट श्यामल का पद्य इसके विपरीत है।

---

१—पद्य में श्लेष की सहायता से अन्योक्ति द्वारा वंचकों के चरित्र की व्यंजना की है। अनेक शब्द द्वयर्थक हैं। गुण—रस्सा और सद्गुण। उभयपद—हाथ पाव और दोनों सिरे। वृत्त—मेंड और चरित्र।

धृतो गंडाभोगे मधुप इव बद्धोऽकविवरे,
विलासिन्या मुक्तः बकुल तरुमा पुष्पयति य ।
विलासो नेत्राणां तरुण सहकार प्रियसखः,
सगंडूषः सीधो कथमिव शिरः प्राप्स्यति मधोः ॥

'जो विलासिनी के गंडस्थल पर रहता है, भौंरे के समान जो कमल में बँधता है विलासिनी यदि छोड़े तो मौलिश्री को जो पुष्पित कर देता है, नेत्रों के विलास का हेतु एवं तरुण सहकार का प्रिय सखा उसके आसव का गंडूष मधु के सिर तक किस प्रकार पहुँचेगा ?'

१२—शिखरिणी के पद यदि विभक्त होते हैं तो उसका स्वरूप हीन बन जाता है। जिस प्रकार मुक्ताहला में सूत्र न रहने से बिखरे हुए मोतियों का रूप बिगड़ जाता है। जैसे भट्टमथमूर्ति का यह पद्य—

असारं संसारं प रे मुषित रत्न त्रिभुवनम्,
निरा लोकं लोकं मरण शरणं बान्धव जनम्।
अदर्पं कन्दर्पं जन नयन निर्माण मफलम्,
जगज् जीर्णारण्यं कथमसि विधातुं व्यवसित ॥

'संसार को असार, त्रिभुवन को रत्नहीन, लोक को आलोक रहित, बान्धवों को मरणशरण, काम का दर्प शून्य, जन नयनों की निष्फल तथा जगत को जीर्ण अरण्य बनाने पर तू क्यों तुला है।'

यहाँ पद भाव विच्छिन्न हैं एतएव इसमें चाल का अभाव है।

१३—पथार्थ में चमत्कार तथा रस दोनों हैं पर छंद का स्वरूप अपहृत-सा है।

१४—मन्दाक्रान्ता छन्द के प्रथम चार अक्षर मंद गति के हों और मध्य के छः चतुर विश्राम के पश्चात् न अधिक शीघ्रगामी और न अधिक मंद तो यह शोभायमान होता है। जैसे कालिदास का यह पद्य—

तन्मायातैं श्रमपद मणप्रायया गाढमान,
येनं चन्द्र प्रधन पिशुनं कौत्यं मद् भजेथा ।

राजन्यानां शितशरशतैर्यत्र गाण्डीवधन्वा
धारासारैस्त्वमिव कमलान्यभ्यवर्षन् मुखानि ॥

'जब तुम अपनी छाया स ब्रह्मावर्त में प्रवेश करो तो क्षत्रियों के निधन के सूचक कौरव प्रदेश में जाना। वहाँ पर अर्जुन ने अपने सैकड़ों तीक्ष्ण बाणों से राजन्यों के मुखों को इसी प्रकार मंडित किया था जैसे तुम अपनी धाराओं से कमलों को सींचते हो।'

यहाँ प्रथम चार अक्षर 'ब्रह्मावर्त' मंदगति के हैं। बाद के का 'जनपदमथ' में गति कुछ त्वरित है। आदि और मध्य में समान गति वाले अक्षर कालिदास के ही इस पद्य में हैं —

कश्चित्कान्ता विरह गुरुणा स्वाधिकार प्रमत्तः,
शापेनास्तं गमित महिमा वर्षभोग्येण भर्तुः।
यक्षश्चक्रे जनक तनया स्नान पुण्योदकेषु
स्निग्धच्छाया तरुषु वसतिं रामगिर्याश्रमेषु ॥

'अपने कर्तव्य के प्रमादी किसी यक्ष ने कान्ताविरह से दारुण, और वर्ष भर के भोग से पूरा होने वाले शाप के कारण महिमा खोकर चित्रकूट के आश्रमों में निवास बनाया। ये आश्रम जिनके वृक्षों की छाया सघन थी—और जो जानकी के स्नान से पवित्र बन गये थे।'

१५—शार्दूल विक्रीडित छन्द के पादान्त अक्षर सविसर्ग एवं 'आ' आदि अक्षरों से प्रारम्भ होने वाले हों तो उसका प्रवाह बढ़ जाता है, जैसे मट्टरयामल का यह पद्य—

आलानं जय कुञ्जरस्य दृषदां सेतुर्विपद्वारिधेः,
पूर्वाद्रिः करवाल चन्द्रमहसो लीलोपधानं श्रियः।
संग्रामामृत सागर प्रमथन क्रीडाविधौ मन्दरो,
राजन् राजति वीर वैरि वनिता वैधव्यदस्ते भुजः ॥

'हे राजन् आपकी भुजा जय कुञ्जर का आलान है; विपत्तियों के समुद्र का पत्थरों का सेतु है, तलवार के सूर्य का पूर्वाद्रि है, श्री का क्रीडा उपधान है। संग्राम रूपी अमृत सागर के मथ डालने में मन्दराचल एवं वैरि वनिताओं को वैधव्य प्रदान करने वाला है।'

यहाँ पहला अक्षर 'आलान' आकारादि है। पादान्त में सब विसर्ग वाले पद हैं। लाट दिण्डीर कवि का यह पद्य इसके विपरीत है।

गये पापों से छलछलाते रक्त के कर्दम में धंसे हुए तुम पुत्रों के साथ नरक को जाओगे। किन्तु कवि का यह पद्य इसके विपरीत है।

> स्नातुं वाञ्छसि किं मुधैव धवल क्षीरोद फेनच्छटा
> छाया हारिणि वारिणि द्युसरितो हिंडीर विस्तारिणी।
> आस्ते ते कलि काल कल्मष मषी प्रक्षालनैकक्षमा,
> कीर्तिः संनिहितैव सप्तभुवन स्वच्छन्द मंदाकिनी॥

'क्षीर सागर की धवल फेन घटाओं के समान श्वेत, और विस्तृत स्वर्गीय गंगाजल में तुम व्यर्थ ही क्यों स्नान करना चाहते हो। कलिकाल के पापों की स्याही धोने में अकेली ही समर्थ स्वच्छ मंदाकिनी तुम्हारी कीर्ति की है तो सही।

३८—इसके आदि और अन्त के भाग सर्वोत्तिशायी हों तो उनके उत्कर्ष की कान्ति से छंद भी गौरव एवं उन्नति का लाभ करता है। जैसे कालिदास का यह पद्य —

> गाहन्तां महिषा निपान सलिलं शृङ्गै र्मुहुस्ताडितं
> छाया बद्ध कदम्बकं मृगकुलं रोमन्थ मभ्य स्यतु।
> विस्रब्धैः क्रियतां वराहपति भिर्मुस्ताक्षतिः पल्वले,
> विश्रान्तिं लभतामिदं च शिथिलज्या बन्ध मस्मद्धनुः॥

भैंसे सींगों से बार-बार टक्कर देते हुए जलाशयों में गोते लगावें, मृग छाया में झुंड बांधे जुगाली करें। सूअर विस्रंभ से पोखरों में मोथा चिन्ह दें और यह धनुष भी ढीली प्रत्यंचा में विश्राम ले।

३९—आदि और अन्त में 'आ' न हो और अन्त में विसर्ग भी न हों तो इस छंद का स्वरूप लुप्त सा हो जाता है। जैसे श्री यशोदा वर्मा का यह पद्य —

> पत्युर्नेत्र समान कान्ति सलिले मग्नं तदिन्दीवरं
> मेघै रन्तरितः प्रिये तव मुखच्छायानुकारी शशी।
> ये पि त्वद्गमनानुसारि गतयस्ते राज हंसा गताः,
> त्वत्सा दृश्य विनोद मात्रमपि मे दैवेन न क्षम्यते॥

'प्रिये' तुम्हारे नेत्रों के समान कांति वाला इन्दीवर पानी में डूब गया। तुम्हारे मुख की छाया का अनुकरण करने वाला चन्द्रमा

शौर्यश्रीकेशपाशः करि दलन मिलन्मौक्तिक व्यक्त पुष्पः,
क्षोणी रक्षा भुजंगः प्रभु शिखरि स्फुरत् कीर्ति निर्मोक पट्टः ।
शत्रु व्रात प्रताप प्रशम जलधर स्फार धारा कलापः,
प्रीत्यै लक्ष्मी कटाक्ष' कुवलय विजयी यस्य पाणौ कृपाणः ॥

'जिसके हाथ में कुवलयों और लक्ष्मी के कटाक्षों के समान सुन्दर कृपाण हाथियों का मस्तक फाड़ कर मोतियों के पुष्पों से युक्त होकर शौर्य श्री का केशपाश बनती है, पृथ्वी की रक्षा करने वाली वीर है, पर्वतों पर लेटती हुई कीर्ति की पताका है तथा शत्रुओं के प्रताप को बुझाने के लिए अनेक बादलों का समूह है' ।

४३—इस प्रकार सूक्ष्मता शब्दों का क्रम दिखाया गया है। समझदार लोग इसी दिशा से सब का विचार करलें ।

४४-४५—शालिनी के मध्य में कुछ अक्षर बढ़ा देने से वह मंदाक्रांता हो जाता है । इसी प्रकार अन्त में एक अक्षर बढ़ा देने से वंशस्थ छन्द उपेन्द्रवज्रा बन जाता है । यह सब इसलिये नहीं दिखाया है कि यह तो स्वयं सिद्ध है । छन्दों को न जानने वाला इसे समझ नहीं पाता । जानकार के लिये इसका फिर उपयोग क्या ?

४६—छन्द चर्चा के इन अत्यंत सूक्ष्म विचारों में वाणी के नाना गुणों से परिचित एवं दोषों की विविध सूक्ष्मताओं को भी समझने वाले योगियों के समान सूक्ष्म प्रतिभा के लोगों के लिये ऐसी बातें कही गई हैं जो उनकी पहुँच के भीतर हैं ।

## तीसरा विन्यास

१—मोतियों के समान उचित स्थान पर रखे गये निर्दोष एवं गुण युक्त शब्दों से प्रबंध की शोभा बढ़ जाती है।

२—वाणी का प्रसार चार प्रकार का होता है—शास्त्र, काव्य शास्त्रकाव्य तथा काव्य शास्त्र।

३—काव्यवेत्ता लोगों ने शास्त्र उसे बताया है जिसमें काव्य के सब लक्षण विद्यमान हों। काव्य में विशिष्ट शब्द और अर्थ का साहित्य रहता है तथा अलंकार उसमें विद्यमान होते हैं।

४—शास्त्र काव्य में प्राय धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष चार वर्ग का वर्णन और उनके लिए उपदेश रहता है भट्टि तथा भौमक कवि का रावणार्जुनीय काव्य काव्यशास्त्र हैं।

५—कुछ लोग केवल शास्त्र में भी काव्य तत्व का प्रयोग करते हैं, जिस प्रकार कटु औषधि के रस से उद्वेग हो जाने पर ऊपर से थोड़ा गुड़ या चीनी दे दी जाती है। जैसे वाग्भट ने वैद्यक शास्त्र के इस पद्य में किया है।

मधु मुखमिव सासवं प्रियायाः
कल रसना परिवादिनी प्रियेव।
कुसुम चय मनोहरा च शय्या,
किसलयिनी लतिकेव पुष्पिताग्रा॥

'कमल पुष्प से युक्त मधु प्रिया के मुख जैसा एवं सुन्दर शब्द करने वाली वीणा प्रिया के समान होती है। पुष्प चय से मनोहर बनी शय्या नये पत्ते और पुष्पों से लदकर लता के समान हो जाती है।'

६—शास्त्र शैली की रचना का अर्थ यत्नपूर्वक अनुष्टुप छन्द के प्रयोग द्वारा सरल बनाना चाहिए जिससे वह सबके उपकार के लिए स्पष्ट रूप से मधु का कार्य करे।

७—काव्य में रस और वर्णन के अनुसार सब छन्दों का प्रयोग करना चाहिए और प्रतिपाद्य के विभाजन का भी कवि को ज्ञान होना चाहिये।

८—शास्त्रकाव्य में अधिक लंबे वृत्तों की आवश्यकता नहीं है। काव्यशास्त्र में भी काव्यज्ञ को रस के अधीन छन्दों का प्रयोग करना चाहिये।

९—पुराण के समान लिखे गये उपदेश प्रधान सरल शैली के काव्यों में भी सब में अनुष्टुप छन्द का प्रयोग करना चाहिये।

१० -मधु के समान सिद्धहस्त कवि के प्रयोग से अनेकों असम्बद्ध अयोग्य छन्द भी योग्य बन जाते हैं।

११—महाभारत में गायों को लेने के लिये विकट संग्राम हुआ था उसमें समय विशेष के अनुसार जो ष ढ़े विराट पुत्र के थे वे ही फिर अर्जुन के बन गये थे। (इसी प्रकार छन्द भी योग्य कवि के प्रयोग से अयोग्य भी काम्य हो जाते हैं।)

१२—फिर भी सज्जनों की भांति सुन्दर शब्द एवं पदों से युक्त प्रबन्ध काव्य सौंदर्य दशा के अनुरूप छन्दों से ही शोभा पाते हैं।

१३—अपने स्वेच्छाचार स रत्नों की भांति यदि वृत्तों का अनुचित प्रयोग हो तो वे गले में पहनी मेखला के समान मूर्खता की ही सूचना करेंगे।

१४—रमणीय नेत्रों वाली किसी नवयौवन संपन्न रमणी की तरह चिरकाल से स्मर व्यापारों का आड़े हुए किसी ऐसे वृद्ध के प्रति नहीं होती है जिसके बाल बुढ़ापे से पक जाते हैं।

१५—इसलिये छन्दों का यथास्थान विनियोग हो इस प्रयोजन के लिये उदाहरणों स दिशानिर्देश करते हुये उनकी संगति इस अध्याय में दिखाई जाती है।

१६—सर्गबन्ध के प्रारम्भ में; जहाँ विस्तृत कथा का संक्षेप में निर्देश किया जाता है और जहाँ शान्त उपदेशों का वृत्तान्त होता है वहाँ कवि लोग अनुष्टुप छन्द की प्रशंसा करते हैं। भट्ट मेण्ठ कवि ने निम्न श्लोक में प्रारम्भ में यही किया है —

> आसीद्दैत्यो हयग्रीव सुहृद् वेश्मसु यस्य ता ।
> प्रथयन्ति बलं बाह्वो सितच्छत्रस्मिता श्रियः ॥

'हयग्रीव नाम का दैत्य था जिसके मित्रों के घरों में श्वेत छत्र के रूप में मुसकराती लक्ष्मी उसकी भुजाओं के बल को फैलाती

थी।' कथा के संक्षेपत: निर्देश के अवसर पर जैसे—अभिनंद का यह पद—

तस्यां निज भुजायोग विजितारातिमण्डल: ।
आखण्डल इव श्रीमान् राजा शूद्रक इत्यभूत् ॥

'उसमें (नगरी में) अपनी भुजाओं के उद्योग से शत्रु मंडल को जीत ने वाला इन्द्र के समान श्रीमान् शूद्रक नाम का राजा हुआ।'

शान्त उपदेश के समय जैसे।

पृथुशास्त्र कथा कन्था रोमन्थेन वृथैव किम्।
अन्वेष्टव्यं प्रयत्नेन तत्त्वज्ञै ज्योति रान्तरम्

'बड़े शास्त्र और कथाओं के समूह की व्यर्थ की जुगाली करने से क्या लाभ ? ज्ञानियों को यत्न पूर्वक अपनी आंतरिक ज्योति की खोज करनी चाहिये।'

१७—शृंगार रस के आलंबन विभाव के रूप में यदि किसी प्रकार नायिका का वर्णन हो या चमत्कार के साथ उसके अंग, स्वरूप वसन्तादि ऋतुओं का वर्णन हो तो उपजाति छन्द का प्रयोग होना चाहिये। रूप वर्णन जैसे कालिदास का—

मध्येन सा वेदि विलग्न मध्या
वलित्रयं चारु बभार बाला।
आरोहणार्थं नवयौवनेन,
कामस्य सोपान मिव प्रयुक्तम् ॥

'उस बाला पार्वती के मध्य भाग पर सुन्दर त्रिवली पड़ गई। नव यौवन ने कामदेव के चढ़ने के लिये मानो सीढ़ियाँ लगा दीं।

उसी का वसन्त वर्णन जैसे—

बालेन्दु वक्राण्य विकास भावाद्
बभु: पलाशा न्यति लोहितानि।
सद्यो वसन्तेन समागतानाम्
नखक्षतानीव वनस्थलीनाम् ॥

'टाक के फूल पूरे विकसित नहीं हुए थे अत: बाल चन्द्रमा की भांति टेढ़े थे अत्यधिक लाल रंग के ऐसे प्रतीत हुए मानों वसन्त के साथ नवीन समागम करने वाली वनस्थलियों का सद्य: नखक्षत हुये हैं।'

८—शास्त्रकाव्य में अधिक लंबे वृत्तों की आवश्यकता नहीं है। काव्यशास्त्र में भी काव्यज्ञ को रस के अधीन छन्दों का प्रयोग करना चाहिये।

९—पुराण के समान लिखे गये उपदेश प्रधान सरल शैली के काव्यों में भी सब में अनुष्टुप छन्द का प्रयोग करना चाहिये।

१०—प्रभु के समान सिद्धहस्त कवि के प्रयोग से अनेकों अत्यन्त अयोग्य छन्द भी योग्य बन जाते हैं।

११—महाभारत में गायों का लेने के लिये विकट संग्राम हुआ था उसमें समय विशेष के अनुसार जो पहले विराट पुत्र के थे वे ही फिर अर्जुन के बन गये थे। (इसी प्रकार छन्द भी योग्य कवि के प्रयोग से अयोग्य भी ग्राह्य हो जाते हैं)

१२—फिर भी सज्जनों की भाँति सुन्दर शब्द एवं पदों से युक्त भव्य काव्य सौंदर्य दशा के अनुरूप छन्दों से ही शोभा पाते हैं।

१३—अपने स्वेच्छाचार से रत्नों की भाँति यदि वृत्तों का अनुचित प्रयोग हो तो वे गले में पहनी मेखला के समान मूर्खता की ही सूचना करेंगे।

१४—रमणीय नेत्रों वाली किसी नवयौवन संपन्न रमणी की दृष्टि चिरकाल से स्मर व्यापारों का छोड़े हुए किसी ऐसे वृद्ध के प्रति नहीं होती है जिसके बाल बुढ़ापे से पक जाते हैं।

१५—इसलिये छन्दों का यथास्थान विनियोग हो इस प्रयोजन के लिये उदाहरणों से दिशानिर्देश करते हुये उनकी संगति इस अध्याय में दिखाई जाती है।

१६—सर्गबन्ध के प्रारम्भ में, जहाँ विस्तृत कथा का संक्षेप में निर्देश किया जाता है और जहाँ शास्त्र उपदेशों का मुख्यत्व होता है वहाँ कवि लोग अनुष्टुप छन्द की प्रशंसा करते हैं। यथा मेण्ठ कवि ने निम्न श्लोक में प्रारम्भ में यही किया है—

आसीद्दैत्यो हयग्रीव सुहृद् वेश्मसु यस्य ता।
प्रथयन्ति बलं बाह्वोः सितच्छत्रस्मिता श्रियः॥

'हयग्रीव नाम का दैत्य था जिसके मित्रों के घरों में श्वेत छत्र के रूप में मुसकराती लक्ष्मी उसकी भुजाओं के बल को फैलाती

भी।' कथा के संक्षेपत: निर्देश के अवसर पर जैसे—अभिनंद का यह पद्य—

> तस्यां निज भुजायोग विजिताराति मण्डल:।
> आखण्डल इव श्रीमान् राजा शूद्रक इत्यभूत्॥

'उसमें (नगरी में) अपनी भुजाओं के प्रयोग से शत्रु मंडल को जीत लेने वाला इन्द्र के समान श्रीमान् शूद्रक नाम का राजा हुआ।'

शास्त्र उपदेश के समय जैसे।

> पृथुशास्त्र कथा कन्था रोमन्थेन वृथैव किम्।
> अन्वेष्टव्यं प्रयत्नेन तत्त्वज्ञै ज्योति रान्तरम्

'बड़े शास्त्र और कथाओं के समूह की व्यर्थ की जुगाली करने से क्या लाभ? ज्ञानियों को यत्न पूर्वक अपनी आन्तरिक ज्योति की खोज करनी चाहिये।'

१७—शृंगार रस के आलंबन विभाव के रूप में यदि किसी सुन्दर नायिका का वर्णन हो या चमत्कार के साथ उसके अंग, स्मर बसन्तादि ऋतुओं का वर्णन हो तो उपजाति छन्द का प्रयोग होना चाहिये। रूप वर्णन जैसे कालिदास का—

> मध्येन सा वेदि विलग्न मध्या
> वलित्रयं चारु बभार बाला।
> आरोहणार्थं नवयौवनेन,
> कामस्य सोपान मिव प्रयुक्तम्॥

'उस बाला पार्वती के मध्य भाग पर सुन्दर त्रिवली पड़ गई। नव यौवन ने कामदेव के चढ़ने के लिए मानो सीढ़ियाँ लगा दीं।

ऋतु का वसन्त वर्णन जैसे—

> बालेन्दु वक्राण्य विकास भावाद्
> बभुः पलाशान्य तिलोहितानि।
> सद्यो वसन्तेन समागतानाम्
> नखक्षतानीव वनस्थलीनाम्॥

'ढाक के फूल पूरे विकसित नहीं हुए थे अतः बाल चन्द्रमा की भांति टेढ़े थे अत्यधिक लाल रंग के ऐसे प्रतीत हुए मानों वसन्त के साथ नवीन समागम करने वाली वनस्थलियों का उसके नखक्षत लगे हैं।'

१८—चन्द्रोदय आदि उद्दीपन विभावों के वर्णन में रथोद्धता छंद तथा षाड्गुण्य प्रधान नीति के वर्णन में वंशस्थ छन्द शोभा पाता है। चन्द्रोदय के वर्णन में जैसे कालिदास का यह पद्य—

'अङ्गुलीभिरिव केशसंचयं
सं नियम्य तिमिरं मरीचिभिः।
कुड्मलीकृत सरोज लोचनम्
चुम्बतीव रजनी मुखं शशी॥

'अंगुलियों के समान किरणों से केश जैसे अन्धकार को सम्हालकर चंद्रमा सरोजरूपी नेत्रों को मूँदने वाली रजनी का मुख चूमता सा है।'

नीति जैसे भारवि के पद्य में—

श्रियः कुरूणामधिपस्य पालिनीम्।
प्रजासु वृत्तं यमयुङ्क्त वेदितुम्।
स वर्णिलिंगी विदितः समाययौ,
युधिष्ठिरं द्वैतवने वनेचरः।

'कुरु प्रदेशों की श्री के स्वामी दुर्योधन की प्रजापालन की वृत्ति को जानने के लिए जिसे नियुक्त किया था वह ब्रह्मचारी वेष धारी वनचर सब कुछ जान कर द्वैतवन में युधिष्ठिर के पास आया।'

१६—वीर और रौद्ररस के संकर में वसन्ततिलका छन्द का प्रयोग होना चाहिये। सर्ग के अन्त में द्रुत ताल की भाँति मालिनी छन्द ठीक रहता है। जैसे वीर रौद्र में रत्नाकर का यह पद्य—

जृम्भा विकासित मुखं नख दर्पणान्त
राविष्कृत प्रतिमुखं गुरुरोपगर्भम्।
स्वं पुनातु जमित रिपुम् विमर्दी
मुद्भूत दैत्यवध निर्दयमं हरेर्वः॥

'भगवान नृसिंह का यह रूप आपकी रक्षा करे जिसमें जँभाई लेने में मुँह चमकने लगता था और नख रूपी दर्पण में वही मुख प्रतिबिंबित होकर दूसरा मुख बन जाता था, जिसमें भयानक रोष छिपा हुआ था, शत्रुओं की मत्ता का जिसने विनाश किया था और जिसके हाथ से दैत्य का विनाश वध हुआ था।'

सर्ग के अन्त में मालिनी कालिदास ने प्रयुक्त की है—

अवचित बलि पुष्पा वेदि संमार्गदक्षा,
नियम विधि जलानां बर्हिषां चोपनेत्री।
गिरिश मुपचचार प्रत्यहं सा सुकेशी,
नियमित परिखेदा तच्छिरश्चन्द्रपादैः॥

'सुकेशी पार्वती शिवजी की सेवा करने लगी। वे बलि के लिए पुष्प चुनकर लाती थीं वेदी को बुहारने में निपुणता प्रदर्शित करती थीं; नियमत जल और कुशायें लाती थीं। यह सब करने में शिवजी के सिर के चन्द्रमा की किरणों से उनकी थकान कम हो जाती थी।'

२०—युक्तिपूर्वक दो वस्तुओं के परस्पर भेद दिखाने में शिखरिणी और उदारता के रुचिर औचित्य विचार में हरिणी छन्द ठीक रहते हैं। युक्ति संगत भेद के प्रदर्शन में शिखरिणी जैसे भर्तृहरि की:—

भवन्तो वेदान्त प्रणिहितधियामत्र गुरवो,
विचित्रालापानां वयमपि कवीनामनुचराः।
तथाप्येवं ब्रूमो नहि परहितात् पुण्यमपरं
नचास्मिन् संसारे कुवलयदृशो रम्यमपरम्॥

'आप वेदान्त का ध्यान करने वालों के गुरु हैं। हम भी विचित्र आलाप करने वाले कवियों के सेवक हैं। फिर भी हम यह कहते हैं कि संसार में परोपकार से बढ़कर कोई दूसरा पुण्य नहीं है और कमलनयनियों से बढ़कर दूसरा कुछ सुन्दर नहीं है।

उदारता के भाव में हरिणी का प्रयोग भी इन्हीं का जैसे—

विपुल हृदयै रन्यैः कैश्चिद् जगज्जनितं पुरा,
विधृत मपरैर्दत्तं चान्यै विजित्य तृणं यथा।
इह हि भुवनान्यन्ये धीराश्चतुर्दश भुञ्जते,
कतिपय पुरस्वाम्ये पुंसां क एष मदज्वरः॥

'कुछ उदार लोगों ने पहले संसार बनाया। कुछ ने इसको धारण किया और कुछ ने इसे जीतकर तिनके की भाँति दूसरों को दे डाला। यहाँ कुछ धीर लोग चौदहों भुवनों का भोग भी करते हैं। फिर कुछ थोड़े से नगरों के स्वामित्व पर लोगों का यह मद ज्वर कैसा ?'

२१—आक्षेप क्रोध या धिक्कार के भावों को पृथ्वी छन्द संभालता है। वर्षा प्रवास तथा अन्य प्रकार की विपत्ति के वर्णन में मंदाक्रांता छन्द अच्छा लगता है। जैसे आक्षेप में यशोधर्मा का पद्य—

स यस्य दशकंधरं कृतवतोपिकक्षान्तरे,
गत स्फुटमयत्नतामपि पयोधि सान्ध्यो विधिः।
तदात्मज इहांगदः प्रहित एष सौमित्रिणा,
क्वसक्व दशाननो ननु निवेद्यतां राक्षसः॥

दशकंधर को बगल में पकड़कर जिसे समुद्र पर संध्या करने में किसी प्रकार की बाधा नहीं उपस्थित हुई उसी का पुत्र अंगद लक्ष्मण का भेजा हुआ यहाँ आया है। वह दशानन कहाँ है ? उस राक्षस को यह समाचार दे दो।'

वर्षा प्रवास में मंदाक्रांता का प्रयोग जैसे कालिदास का यह पद्य—

तस्मिन्नद्रौ कतिचिदबला विप्रयुक्तः सकामी,
नीत्वा मासान् कनक वलय भ्रंश रिक्त प्रकोष्ठः।
आषाढस्य प्रथम दिवसे मेघ माश्लिष्ट सानु,
वप्रक्रीडा परिणत गज प्रेक्षणीयं ददर्श॥

'प्रिया से वियुक्त बने कामी यक्ष का पहुँचा सुवर्ण वलय के गिर जाने से रीता हो गया था। उसने वहाँ पर्वत पर कुछ मास बिताये। जब आषाढ का पहला दिन आया तो उसने पर्वत शिखरों का आश्लेष करते हुये, वप्र प्रहार की क्रीड़ा में लगे हाथी की भाँति दिखाई पड़ने वाले बादल को देखा।'

२२—राजाओं के शौर्य आदि की प्रशंसा में शार्दूल विक्रीडित और वेगसहित पवन आदि के वर्णन में स्रग्धरा छन्द उचित लगता है। शौर्य स्तुति में भी चक्र का यह पद्य—

सेतुं नीमिरिमा न यान्ति हरिमिस्तार्यो ' कियन्तो ह्याय्,
तस्मात्तुरयसेन देव पयसासैन्यं समुत्तार्यताम्।
नाश्वेद्संगमय इ तारि वनिता नेत्र प्रणाली लुठद्,
बाष्पाम्भः प्लव पूरितो भय तटी झगुत्सत्यतीरावती॥

हे देव, हाथी नावों से नहीं ले आये जा सकते। घोड़े भी मलाह की नावों से कितने उतर सकेंगे। इसलिये सेना का शीघ्र तब तक पार कर दीजिए जब तक पानी घुटनों तक है। नहीं तो विनाश के भय से भागते हुये शत्रुओं की वनिताओं के नेत्र जल की नाली के जल से इरावती नदी शीघ्र ही इतनी भर जायगी कि इसके दोनों तट जल में डूबने लगेंगे।

आवेग के साथ पवन के वर्णन में प्र प्रकार की पवन पंचा-शिका का यह पद्य—

प्रेङ्खत्प्रेङ्खोलाभिघात स्फुट दलित पतच्छुक्ति निर्मुक्त मुक्ता,
मुक्ताव्याजाट्टहासा' स्मर नृप सकल द्वीप संचार चारा।
सर्पत्कर्पूर पूर प्रचयक रचिता दिग्वधू कर्णपूरा,
यावत्स्या व्याप्त विरचा रतिविधुरवधू बान्धवा गंधवाहा' ॥

'रति विधुर वधुओं के उपकार करने वाले पवन बह रहे हैं। चलते हुए शंखों के आघात से सीपियाँ खुल जाती हैं और मोती बाहर गिर पड़ते हैं। इनका व्यक्त अट्टहास मुक्त है और कामदेव के सब द्वीपों में इनका संचार है। ये सरकते हुए कपूर के ढेर को लिये हैं और दिग्वधुओं के कर्ण पूर जैसे बन जाते हैं। समस्तविरह को इन्होंने भर दिया है।'

२३—मुक्तक स्वभाव के सूक्तों में दोधक, तोटक और नर्कुटक छंद का प्रयोग अच्छा लगता है। इनके विनियोग में विषय अथवा अन्य किसी प्रकार के नियम का प्रतिबन्ध नहीं है।

२४—और दूसरे छंद जिनका उल्लेख यहाँ नहीं हुआ है वे भी चमत्कार मात्र के साधन हैं। किसी विशेष विषय का प्रति बन्ध उनके साथ नहीं है। इसी लिये वे यहाँ नहीं दिखाये गये हैं।

२५—वाणी जिनके वश में है और सब छन्दों पर जिनका समान अधिकार है उनके लिये यहाँ छन्दों का विशेष प्रकार का विनियोग और विभाग दिखाया गया है।

२६—जिन कवियों ने एक या दो तीन छन्दों में ही परिश्रम किया है उनके लिये ये विनियोग नहीं हैं। वे तो उत्सव में दरिद्रों की भांति के लोग हैं।

२७—कवि को अभ्यास से जिस छन्द में विशेष प्रगल्भता प्राप्त हो जाय उसे चाहिये कि वह अपने प्रबन्ध में उसी छन्द का विशेष प्रयोग करे।

२८—पहले कवियों का भी किसी एक छन्द के प्रति विशेष आदर दिखाई पड़ता है। उनका उस छन्द विशेष में तो बड़ा चमत्कार रहता है शेष में केवल प्रारंभ किये की पूर्ति रहती है।

२९—अभिनंद कवि की वाणी अनुष्टुप छन्द में अधिक अभ्यस्त है। यही छन्द विद्याधर के मुख में तो जादू की गोली का सा प्रभाव देने वाला बन जाता है।'

३०—पाणिनि कवि की प्रशंसा उपजाति छन्दों से अधिक हुई है जैसे चमकते पुष्पों से उद्यान की प्रशंसा होती है।

३१—वंशस्थ सब छन्दों में श्रेष्ठ है। इसका चमत्कार विचित्र है। इसने अपनी छाया से भारवि की प्रतिमा को बहुत बढ़ा दिया।

३२—रत्नाकर कवि के मुख रूपी काम में जो वागवल्ली है वह वसन्ततिलका छन्द रूपी बसन्त के तिलक वृक्ष पर आरूढ़ और उसका गाढ़ आलिंगन किये हुए है तभी उस पर चमत्कार की कलियाँ खिल उठी हैं।

३३—भवभूति की वाणी की निर्बन्ध सरिता शिखरणी छन्द के शिखर से प्रकट होती है। उनके घने संदर्भ में यह छन्द सुन्दर मयूरी की भाँति नाचता सा लगता है।

३४—कालिदास के वश में आकर मंदाक्रान्ता बड़े बड़े भाव व्यक्त करती है। जिस प्रकार अच्छे प्रकार के अश्वशिक्षक के हाथ में आकर कंबोज (अफगानिस्तान) देश की घोड़ी रंगत दिखाती है।

३५—राजशेखर की ख्याति शार्दूल विक्रीडित छन्द से हुई है जैसे कोई पर्वत अपने टेढ़े मेढ़े शिखरों से ऊँचा हो जाता है।

३६—इस प्रकार पुराने कवियों की गति यद्यपि सभी छन्दों में समान थी फिर भी वे हार में चाके समान किसी विशेष छन्द में अधिक आदरवान् रहे हैं।

३७—सुवर्ण से बने हारों के समान अच्छे पद्यों से युक्त प्रबन्धों में रत्नों की भांति छन्दों का यदि यथास्थान उचित प्रयोग होता है तो उसकी शोभा बहुत बढ़ जाती है।

३८—जिस प्रकार से छन्द स्थापना का यह विनियोग-मार्ग दिखाया है उसी प्रकार कवियों का प्रयोग करना चाहिये। लेकिन जिसका वाणी पर पूरा वश नहीं है उनके लिए यह नियम नहीं।

३९—इस प्रकार मैंने जो कहा है वह बुभुत्सु कवियों के लिये प्रारम्भ में बड़ा उपयोगी है। वाणी में जिनकी प्रवृत्ति खुल गयी है उनको इससे विवेक मिलेगा। महाकवियों को भी यह सूक्ष्म तत्त्व विचार हर्ष प्रदान करने वाला होगा।

४०—इस प्रकार क्षेमेन्द्र ने मित्रों की विपत्तियों को हटाने वाले, आश्चर्यजनक कार्यों के कर्त्ता, भुवन विजयी—राजा अनन्तराज के राज्य में अपनी शक्ति के कारण वाणी के क्षेत्र में प्रसिद्ध कवियों का संग्रह कर उन छन्दों का प्रदर्शित किया है जो औचित्यपूर्ण रचनाओं में प्रसिद्ध हैं और कर्ण-मधुर हैं।